# राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला

प्रधान-सम्पादक

आनन्दकुमार R.A.S.

[ निदेशक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर ]

ग्रन्थांक 185




# महाराजा श्री विजयसिंघजी री ख्यात


सम्पादक

ब्रजेशकुमारसिंह



प्रकाशक

**राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर**

Rajasthan Oriental Research Institute, Jodhpur

1997

प्रथमावृत्ति 500] [मूल्य 60 00 रु.

राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला

प्रधान-सम्पादक
आनन्दकुमार R.A.S.
[ निदेशक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर ]

ग्रन्थांक 185

# महाराजा श्री विजयसिंघजी री ख्यात

सम्पादक
ब्रजेशकुमारसिंह

प्रकाशक
राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर
Rajasthan Oriental Research Institute, Jodhpur

1997

प्रथमावृत्ति 500] [मूल्य 60.00 रु.

# राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला

**राजस्थान राज्य द्वारा प्रकाशित**

सामान्यत : अखिल भारतीय तथा विशेषत: राजस्थान प्रदेशीय पुरातनकालीन
संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश, हिन्दी-राजस्थानी आदि भाषा-निबद्ध
विविध वाङ्मय-प्रकाशिनी विशिष्ट ग्रन्थावली

प्रधान सम्पादक

*आनन्दकुमार* R.A.S.

[ निदेशक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर ]

**ग्रन्थांक 185**

सम्पादक

*ब्रजेशकुमारसिंह*

प्रकाशक

**राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर**

**1997**

मूल्य 60.00 रु.

मुद्रक

**हिमालय प्रिन्टर्स, कुम्हारिया कुंआ, खाण्डा फलसा, जोधपुर**

# प्रधान सम्पादकीय

'ख्या प्रकथने' धातु में क्त प्रत्यय से निष्पन्न ख्यात शब्द मूलतः प्रख्यात, अभिहित या परिज्ञात का कथन करता है किन्तु उत्तर मध्य-कालीन इतिहास के लेखकों ने ख्यात शब्द को इतिहासपरक मानकर एक नवीन अर्थ प्रदान किया। फलतः राजस्थानी भाषा में विलिखित गद्य साहित्यान्तर्गत अनेक ख्यातों का प्रणयन किया गया जिनमें मुहंता नैणसी री ख्यात, बांकीदास री ख्यात, दयालदास री ख्यात, महाराजा मानसिंह जी री ख्यात, तखतसिंह जी री ख्यात काफी सुविख्यात हैं। इन ख्यातों का ऐतिहासिक एवं साहित्यिक दृष्टि से समान रूप से महत्व है। इन ख्यातों में दयालदास की ख्यात को छोड़कर सभी राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला से प्रकाशित हो चुकी हैं।

प्रस्तुत महाराजा विजयसिंहजी की ख्यात के सम्पादन कार्य में मूल पाठ अविकल रूप से प्रस्तुत करने के साथ ही सम्पादक ने अपनी भूमिका में महाराजा विजयसिंह जी के काल की सभी राजनैतिक एवं सामाजिक घट-नाओं के बखूबी चित्रण के साथ तत्कालीन उपलब्ध स्रोत विजयविलास काव्य तथा कृष्णाजी जगन्नाथ पारसनीक के पत्र संग्रह तथा विजयसिंह कालीन हकीकत की बहियों आदि स्रोतों के माध्यम से ख्यात की प्रामा-णिकता की जांच की है जो निस्सन्देह एक स्तुत्य प्रयास है।

महाराजा विजयसिंह जी ने करीबन 40 वर्ष शासन किया। दिल्ली की बादशाहत शिथिल हो जाने से मराठों का उपद्रव बराबर बना रहा। महाराजा रामसिंह एवं बखतसिंह के आपसी झगड़े के कारण भी सरदारों में स्वतन्त्रता आ गई थी। महाराजा विजयसिंह को गुलाबराय के प्रति अधिक आसक्ति एवं उसके राजकाज में हस्तक्षेप के कारण भी सरदार लोग महाराजा से अप्रसन्न थे। इतनी अस्थिर मनस्थिति के बावजूद भी महाराजा

विजयसिंह को कूटनीति व राजनैतिक क्षेत्र में काफी सफलतायें प्राप्त हुईं। महाराजा विजयसिंह के काल में चांदी के विजयशाही सिक्के चलाये गये। गोवध का पूर्ण निषेध हुआ और धार्मिक क्षेत्र में चौपासनी के वल्लभ सम्प्रदाय का काफी वर्चस्व बढ़ा।

पुरातन ग्रन्थ माला में प्रकाशित विविध अन्य ख्यातों के अनुक्रम में प्रस्तुत ख्यात एक और मणि के रूप में संयोजित की जा रही है। आशा है कि प्रस्तुत ख्यात सुधीजनों, इतिहासविदों एवं भाषा विकासक्रम के अध्ययन-कर्त्ताओं हेतु समान रूप से उपयोगी हो सकेगी— ऐसा मेरा विश्वास है।

आनन्द कुमार
(R.A.S)
निदेशक
राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान
जोधपुर

॥ ॐ ॥

# भूमिका

राजस्थान के इतिहास के स्रोतों में अभिलेखीय सामग्री के अलावा ख्यात, वात, हकीकत, वचनिका, गीत आदि इस प्रकार का स्रोत है जो ऐतिहासिक होने के साथ-साथ साहित्यिक भी है। राजस्थान के अन्य पूर्व रियासतों की अपेक्षा मारवाड़ में ख्यात लेखन की विशेष रूप से परम्परा रही है जिसका प्रारम्भ मुंहता नैणसी से होता है। मुंहता नैणसी राजस्थान के लगभग सभी राजवंशों की विगत प्रस्तुत करते हैं, परन्तु राठौड़ां री ख्यात को देखने से पता लगता है कि नैणसी की ख्यात लिखने की पद्धति को सम्भवतः कम पसन्द किया गया और ख्यात का लेखन राजवंशों के शासक विशेष के लिए होने लगा। राठौड़ां की ख्यात जो समग्र रूप से उपलब्ध है वह महाराजा मानसिंह के समय को समेटती है। इसी ख्यात में से शासक विशेष से सम्बद्ध भाग को शासक के नाम से सम्बोधित किया गया है और हमारे सामने अभयसिंह की ख्यात, मानसिंह की ख्यात उपलब्ध है। हाल ही में महाराजा तखतसिंह की ख्यात भी प्रकाशित हो गई है। यद्यपि उसका प्रस्तुत स्वरूप ख्यात के प्रचलित स्वरूप से भिन्न है।

शासक विशेष के राजनैतिक उपलब्धियों को एवं घटनाक्रम को आँखों देखा हाल की भांति चित्रित करना ख्यात के लेखक का उद्देश्य होता है। ख्यात लेखक अपने "अन्नदाता" के साथ-साथ चलता है। महाराजा के पूरे शासन से सम्बन्धित घटनाओं का विवरण होने से उसमें कुछ ऐसी बातों का भी समावेश हो जाता है जिन्हें सामाजिक या सांस्कृतिक कहना समीचीन होगा। इस प्रकार के संकेत प्राप्त होना महज प्रसंगवशात् ही सम्भव होता है। यहां पर प्रस्तुत की जा रही महाराजा विजयसिंह की ख्यात भी कुछ ऐसे संकेत अवश्य करती है जिनमें पुष्टिमार्ग के प्रति उनकी भक्ति या

अपनी पड़दायत गुलाबराय के प्रति उनकी आसक्ति जाहिर होती है। कभी ऐसा भी देखा गया है कि ख्यात लिखते समय या प्रतिलिपि करते समय कुछ ऐसी घटनाएँ छूट भी गईं जो इतिहास के अन्य प्रमाणों द्वारा स्वीकृत हो चुकी हैं। जो भी हो इस ख्यात को प्रस्तुत करते समय यह प्रयास किया गया है कि ख्यात के मूल गद्य को यथाप्राप्त अवस्था में ही प्रस्तुत किया जाय तथा भूमिकास्वरूप लिखे जा रहे पृष्ठों में मेरा यह विनम्र प्रयास रहेगा कि मैं अपनी बात को ख्यात तक सीमित रख सकूँ।

राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर के संग्रह में उपलब्ध प्रस्तुत ख्यात का विवरण इस प्रकार है—

| | |
|---|---|
| ग्रन्थांक | — 15639 |
| ग्रन्थ का नाम | — महाराजा विजयसिंह री ख्यात |
| पत्र संख्या | — 100 |
| लम्बाई | — 33 सेन्टीमीटर |
| चौड़ाई | — 26 सेन्टीमीटर |
| पंक्ति प्रति पत्र | — 22 |
| अक्षर प्रति पंक्ति | — 32 |

प्रति परिचय प्रस्तुत करते हुए इस बात का संकेत किया जाना आवश्यक है कि अन्य ख्यातों की तरह यह ख्यात भी पूर्व मारवाड़ राज्य के कारखाना इतिहास में प्रतिलिपि कराई गई प्रतियों में से एक है। इसका उपयोग पं० विश्वेश्वरनाथ रेउ तथा परवर्ती इतिहासकारों ने भी किया है। फिर भी इस ख्यात में विजयसिंह के राजनैतिक एवं व्यक्तिगत जीवन से सम्बन्धित ऐसी अनेक छोटी-मोटी घटनाओं का विवरण है जो अन्य घटनाओं को समझने में या उनके क्रम को जोड़ने में बहुत सहायक सिद्ध हो सकती हैं। इस दृष्टि से ख्यात को मूल रूप में प्रस्तुत करने का यह विनम्र प्रयास है। दूसरे विजयसिंह की सामरिक उपलब्धियों अथवा निराशाओं को लेकर लिखे गये **"विजय-विलास-काव्य"** विजयसिंह के समय में पेशवा के वकील कृष्णाजी जगन्नाथ पारसनीक का पत्र संग्रह और विजयसिंह के समय की हकीकत बहियें (1820 से 1849 तक); इन स्रोतों से ख्यात की घटनायें प्रमाणित होती हैं। अतः प्रतिलिपि होने पर भी इसकी प्रामाणिकता में सन्देह नहीं किया

जा सकता है ।

महाराजा बखतसिंह का देहावसान हुआ तब बखतसिंह नागौर के शासक थे । अभयसिंह के पुत्र रामसिंह ने भी सिंहासन के लिए अपना दावा किया, परन्तु सरदारों का साथ मिलने से बखतसिंह ने मारवाड़ पर कब्जा कर लिया और बिना रक्तपात किये वे मरुधराधीश हो गये । रामसिंह को यह कैसे सहन हो सकता था । उसने मल्हार राव होल्कर और जयाप्पा सिंधिया की मदद से फिर से शिर उठाने का प्रयास किया लेकिन वह सफल नहीं हो पाये । परन्तु महाराज बखतसिंह के मरने के बाद रामसिंह ने मन्दसोर से और कुम्पावत खींवकरण फतेहसिंघोत मल्हार राव होल्कर तथा जयाप्पा सिंधिया के साथ मन्दसोर से मारवाड़ की ओर कूच किया तब महाराजा विजयसिंह मारोठ में थे । यों रामसिंह और महाराजा विजयसिंह के संघर्ष के प्रारम्भ से इस ख्यात का प्रारम्भ होता है । जयाप्पा सिंधिया को फौज किशनगढ़ से पुष्कर पहुँची । मराठों की फौज 60,000 हजार थी और महाराजा विजयसिंह की फौज 40,000 थी । मेड़ता को जयाप्पा सिंधिया ने घेर लिया । सम्वत् 1811 की आसोज वद 13 को हुए इस युद्ध में 15 चांपावत सरदार, 4 मेड़तिया, 1 महेचा तथा 7 भाटी सरदार काम आये ।

मेड़ता हाथ से निकलने पर महाराजा विजयसिंह नागौर आए । जयाप्पा सिंधिया ने नागौर को घेर लिया और ताउसर डेरा किया तथा रामसिंह फौज के साथ जोधपुर की ओर रवाना हुआ । इसके साथ-साथ मराठों ने फलौधी और जालोर को भी घेर लिया लेकिन जोधपुर पर उसका कब्जा नहीं हो पाया । इधर नागौर में अपने डेरे में स्नान करते हुए जयाप्पा सिंधिया को महाराजा विजयसिंह ने धोखे से मरवा दिया । फिर भी स्थिति अभी न हार की थी और न जीत को । जयाप्पा के मरने के बाद उनके पुत्र जनकूजी सिंधिया ने जोधपुर के घेरे को और कड़ा कर दिया । जब मराठों की फौज का लक्ष्य जोधपुर हुआ तब महाराजा विजयसिंह बीकानेर चला गया और बीकानेर महाराजा गजसिंह के साथ वह जयपुर के लिए रवाना हुआ । रामगढ़ में पड़ी कछवाहों की 60,000 सेना को नागौर में मराठों का डेरा उखाड़ने के लिए रवाना किया गया, परन्तु यह फौज भी मराठों का विशेष हानि नहीं पहुंचा पाई और अन्ततः अत्यधिक जन-धन की हानि उठाकर

सेना वापस जयपुर चली गई।

जयपुर महाराजा की लड़की की सगाई रामसिंह से हुई थी। मुत्सद्दियों ने माधोसिंह को समझाया कि जब रामसिंह को लड़की देनी है तो जोधपुर भी रामसिंह को रहने दो, इससे रामसिंह पर एहसान भी होगा। मुत्सद्दियों की इस पशोपेश में कच्छवाहों की फौज डीडवाना से वापिस जयपुर पहुँच गई। महाराजा विजयसिंह ने सिंघवी फतेहचन्द और देवीसिंह महासिंघोत की मारफत मराठों से बात की और मारवाड़ के दो हिस्से किए गए। इक्यावन लाख रुपिया पेशकसी के तय हुए तथा ढाई हजार गांव रामसिंह को और ढाई हजार गांव महाराजा विजयसिंह को दिए गए। इसी समय अजमेर मराठों को दिया गया और 6,00,000 रोकड़ देना तय हुआ। एक लाख के पेटे रावटी, 2 लाख नकद और बाकी के लिए आश्वासन दिया गया। तब महाराजा विजयसिंह जी बीकानेर पधार गये और कुछ समय बाद सरदारों के साथ नागौर आए। नागौर से संवत् 1812 में जोधपुर गढ़ दाखल हो गये और अपने उमरावों, मुत्सद्दियों को ओहदे आदि प्रदान किये। वि० सं० 1813 में रामसिंह जयपुर गए। जयपुर से झिलाय आदि स्थानों पर उनके विवाह हुए।

वि० सं० 1813 में मारवाड़ में अकाल पड़ा तब उस समय रामसिंह झिलाय गया हुआ था, मराठा नहीं थे। तब सरदारों ने महाराजा विजयसिंह को कहा कि अब रामसिंह के परगनों पर कब्जा करो, परन्तु पोकरण ठाकुर श्री देवीसिंह इससे सहमत नहीं हुए क्योंकि एक वर्ष का तो शान्ति रखने का वचन ही दिया था। लेकिन होनी को कौन टाल सकता है। महाराजा विजयसिंह की फौज ने मेड़ता पर कब्जा कर लिया। यह समाचार मिलते ही मराठों और रामसिंह ने 7,000 हजार की फौज इकट्ठा कर मेड़ता कूच किया तब जोधपुर से महाराजा विजयसिंह भी रवाना हो गये। महाराजा का डेरा पीसांगण हुआ, पीसांगण से आलणीयास डेरा किया। मराठों ने कालू पर कब्जा किया फिर लोठोती से वेलावास डेरा किया। मराठों के साथ खानाजाद की सेना भी थी। फिर सेनाओं का आमना-सामना मेड़ता में हुआ। महाराजा विजयसिंह की फौज को अत्यधिक हानि उठानी पड़ी। तब युद्ध को सरदारों के जिम्मे छोड़कर महाराजा विजयसिंह जोधपुर की ओर रवाना हो गयें।

महाराजा विजयसिंह और महाराजा रामसिंह की इस टकराहट से परेशान होकर पोकरण और निम्बाज के ठाकुर बिना अनुमति लिये अपने-अपने ठिकानों में चले गये। उनके साथ ठा० छत्रसिंह और दौलतसिंह भाटी भी रवाना हो गये।

महाराजा विजयसिंह के मन की अस्थिरता का ख्यातकार ने बखूबी बयान किया है। नाराज हुए देवीसिंह को बुलाने के लिए वि० सं० 1815 में गोयनदास को भेजा लेकिन देवीसिंह महाराजा विजयसिंह के पास जोधपुर नहीं आये फिर जेसा कच्छवाहा को भेजा तब भी देवीसिंह जोधपुर नहीं आए। अन्त में ठाकुर केसरीसिंह जी को कुछ फौज के साथ भेजा गया तो भी देवीसिंह ने जोधपुर आना स्वीकार नहीं किया और अन्त में जोधपुर से पोकरण फौज भेजी गई किन्तु कोई असर नहीं हुआ। तब महाराजा विजयसिंह स्वयं चहांण सींभूदान और 200-300 आदमियों के साथ लेकर बीसलपुर के तालाब के ऊपर बगीची में डेरा किया, तब देवीसिंह दस कदम सामने आया और मुजरा करके कहा कि यहां पर बहुत ठण्ड है, आप मेरे डेरे पधारें। केसरीसिंह जी भी साथ में था। पुरानी बहियां देखकर सरदारों को फिर गाँव इनायत किये गये।

संवत् 1816 के फाल्गुन में महाराजा विजयसिंह के आध्यात्मिक गुरु स्वामी आत्माराम का देहावसान हो गया। महाराजा विजयसिंह बहुत उदास हुये। जब स्वामी जी की शव-यात्रा रवाना हो रही थी तब पोकरण ठाकुर देवीसिंह, रास ठाकुर केसरीसिंह, आसोप ठाकुर छत्रसिंह, ठाकुर भगवतसिंह बैकुण्ठी के दर्शन करने के लिए किले में दाखिल हुए। इनके साथ गये लोगों को इमरती पोल के बाहर ही रखा गया और पोल बन्द कर दी गई। इधर से लोहा पोल को भी बन्द कर दिया गया। बैकुण्ठी सूरजपोल से रवाना होने के बाद जब ये उमराव जनाना ड्योढ़ी से होते हुये सिणगार चौकी की ओर रवाना हो रहे थे तब अकस्मात् महाराजा विजयसिंह की आज्ञा से देवीसिंह, जवानसिंह, छत्रसिंह, केसरीसिंह को कंद कर लिया गया। नगारखाने की कोठरियों में इन तीनों--देवीसिंह, जवानसिंह और छत्रसिंह को पृथक्-पृथक् कोठरियों में हथकड़ियां, बेड़ियां और गले में तोखां लगा करके कैद किया गया। उस समय का दोहा बहुत प्रसिद्ध है—

केहर देवो छत्तसाल दोळो राजकुंवार ।
मरते मोडै मारीया चोटी वाला चार ।।

देवीसिंह ने अन्न-जल का त्याग कर दिया और 6 दिन बाद देवलोक हो गये । देवीसिंह को रामदेव का इष्ट था । बाबा ने उनकी मृत्यु से पूर्व बेड़ियाँ और हथकड़ियाँ तोड़ दी थीं । एक महीना बीता और आसोप के ठाकुर छत्रसिंह की भी मृत्यु हो गई । केसरीसिंह को 3 साल तक कैद में रहना पड़ा और कैद में ही उनकी मृत्यु हो गई । यों पोकरण ठाकुर देवीसिंह की धोखे से की गई हत्या आगे चलकर भीमसिंह और मानसिंह के समय में कितनी घातक सिद्ध हुई, यह भीमसिंह-मानसिंह प्रकरण में देवीसिंह के पौत्र सवाईसिंह द्वारा किए गये उपद्रवों से स्पष्ट होती है ।

ठाकुर देवीसिंह की हत्या से क्षुब्ध उनके पुत्र सबलसिंह ने श्यामसिंह के साथ पाली में 10,000 फौज इकट्ठी की । उनके साथ कुम्पावत, उदावत, भाटी जेसा साथ हो लिये । जोधपुर से उनके मुकाबले के लिये धायभाई जगन्नाथ जी रवाना हुये । सबलसिंह की फौज के छोटे पटायत धायभाई की ओर एक-एक करके मिल गए । सबलसिंह निम्बाज चला गया । इस बीच जंयपुर से जोसी बालु वापस आते मेडता रुका और मेड़ता को खाली देखकर उस पर कब्जा कर लिया तथा मेड़ता पर महाराजा विजयसिंह की आंण दुहाई फिरवायी । जोसी बालु के हटते ही चांपावत और उदावत सरदारों ने मेड़ता का घेरा दिया, परन्तु इस युद्ध में रामसिंह के प्रतिनिधि चांपावत सरदारों को सफलता नहीं मिली । मेड़ता में हुए नुकसान की भरपाई के लिये धायभाई ने तोपखाने के साथ रामसिंह की ओर रुख किया । भागता हुआ रामसिंह रूपनगर चला गया और धायभाई ने मारोठ पर कब्जा कर लिया ।

महाराजा विजयसिंह की यह ख्यात इस प्रकार की सरदारों के साथ एवं मराठों के साथ हुई कई मुठभेड़ों का विस्तृत विवरण प्रस्तुत करती है । अन्ततोगत्वा रामसिंह का यह संघर्ष वि० सं० 1829 में उसके स्वर्गवास के साथ समाप्त हुआ । इसके बाद ही मारवाड़ में शान्ति हुई और विजयशाही एक रुपये में 2 मण धान लोगों को नसीब हुआ और अमन चैन ऐसा हुआ कि—"महाराज विजेसिंवजी रो प्रताप वधीयो ने मुलक में घणो चैन हुवो । ने जवान पीण चोखा हुवा । बीजेशाही रु. 1/अेक रो धान मण 2 हुवो ने

रईयत सुखी हुई । मुलक सारा में आबादांन ने आंण दीराया । हीरण खोला हुता मगरा वीत चरे ने सांढीया रा टोळा चर-चर आवे । पीण कोई नांव लेवण पावे न्हीं । ईसो अमल दसतुर जमायोड़ा । महाराज तो भगती रे वस होय श्रीजी री सेवा करे सु कसाईवाड़ो मेट दीयो ने सीकार मने कर दीवी । ... पांणी ऊपर सिला तीरे ने देसां-परदेसां रा म्हाराज रा दरसण करण ने आवे ने कहे कलु में राजा परीक्षत ज्युं छे ।"

वि० सं० 1830 में महाराजा विजयसिंह ने निम्न प्रकार से परगनों के हाकिम नियुक्त किए —

| | |
|---|---|
| नागौर | — मु० मनरूप |
| मेड़ता | — सिं० धनराज |
| प्रवतसर | — भं० सुखराज |
| मारोठ दोलतपुर | — सिं० ताराचन्द |
| डीडवांणे | — भं० माणकचन्द |
| फलौधी | — सिं० हिन्दुमल |
| सीवाणे | — भं० फतेराम |
| जालोर | — सिं० जोरावरमल |
| पाली | — सिं० मांनमल |
| सोजत | — सिं० खूबचन्द |

अब विजयसिंह को दिनचर्या बदलने लगी । दिन-रात प्रभु भक्ति में रहने लगे । उनके इस बदलाव का वर्णन ख्यातकार ने इस प्रकार किया— "श्री म्हाराज प्रभु री बंधगी करे सु रात घड़ी च्यार रहे तरां तारत पधार दांतण कर सीनान करे । पछे प्रभु रे मींदर चाकरी करे । पछे सेवा कर प्होर दीन चढीयां पछे पोसाक पधरावे । पछे असवारी कर मींदरां पधारे । पछे दोफार रा थाळ पधरावै । पछै घड़ी दोय आराम करे । पछै उठने राज-काज रे वासते मुसदीयां रो दरबार कर ने सारी जाब नीवड़े । पांणी ऊपर सिला तीरे ने देसां-परदेसां रा म्हाराज रा दरसण करण ने आवे ने कहे—कलु में राजा परीक्षत ज्युं छे ।"

रियासत का कसाईवाड़ा श्रीजी की सेवा में समर्पित किया गया ।

गोवध का निषेध हुआ। मांस-भक्षण अपराध हो गया।

संवत् 1831 में जब ठाकुर जैतसिंह का मराठों के वकील गुलाबराय से काफी नजदीकी सम्बन्ध था। उसका महादजी सिंधिया से भी अन्दर ही अन्दर मेल-जोल था। इसलिए जैतसिंह को किले बुलाया और खावका के महलों में जब मुजरा करने के लिए वह नीचे झुका उसी वक्त बिजयराम गहलोत और सिंघवी खूबचन्द ने महाराजा के इशारे पर गर्दन और बगल में कटार मारकर उसकी हत्या कर डाली।

संवत् 1832 के आस-पास विजयसिंह की पड़दायत गुलाबराय का राज-काज में प्रभाव बढ़ने लगा और धीरे-धीरे उसकी यह इच्छा होने लगी कि सरदार और उमराव मुझे मुजरा करने के लिए उपस्थित होवें। गुलाब-राय ने महाद जी सिंधिया से जोड़-तोड़ बैठाकर अपने लड़के शेरसिंह को युवराज बनाने के लिए कुचक्र प्रारम्भ किया। शेरसिंह की युवराज पदवी का समारोह दो बार आगे टला लेकिन अन्त में विजयसिंह को गुलाबराय के सामने झुकना पड़ा क्योंकि मारवाड़ की सीमा पर महादजी सिंधिया अपनी 50 हजार फौज के साथ तैयार था।

गुलाबराय के प्रभाव के कारण महाराजा विजयसिंह धीरे-धीरे राज-काज से उदास होने लगा। उसके उमरावों का साथ, उसे ऐसा लगा कि छूटता जा रहा है। खीची गोरधन यद्यपि बहुत स्वामिभक्त व्यक्ति था फिर भी उसके प्रति विजयसिंह के मन से संशय उत्पन्न हुआ। सारे राज-काज पासवान गुलाबराय के हाथ में चला गया। दीवांण बदल दिये गये, मुत्सदी, खवास और पासवानों से दण्ड लिया जाने लगा। गोरधन खीची पर राज का पैसा खाने का आरोप लगाया गया। अब तक सबलसिंह के लड़के सवाईसिंह जयपुर से मारवाड़ आए हुए थे। वे गुलाबराय की मार्फत महाराजा को सिरदारों के विरुद्ध भड़काते रहे। सं० 1847 के काती सुद 9 को जब शेरसिंह को युवराज बनाया गया और जालोर गुलाबराय को जागीर में दिया गया। उनके सारे ओहदेदार उनके साथ जालोर चले गये।

शहर में भीमसिंह का बन्दोबस्त हो गया था। गुलाबराय ने जब वह कुछ समय के लिये महिलाबाग (मायला बाग) के महलों में रहने के लिये आई थी तब महाराजा विजयसिंह की सेवा में खास रुक्का भेजकर यह भय प्रकट

किया कि भीमसिंह जी मुझे मार देंगे, तब महाराजा विजयसिंह ने पोकरण ठा० सवाईसिंह और रास ठाकुर जवानसिंह वगैरा को पासवान जी के पास बाग भेजा । उन्होंने गुलाबराय को गढ़ चलने के लिये निवेदन किया और कहा—आप जैसा चाहेंगी भीमसिंह वैसा ही करेगा, यह आश्वासन भी दिया । गुलाबराय महाडोल में बैठी और जवाहरात के गहनों का डिब्बा भी महाडोल में रख दिया । वह दिन वैसाख वद 10 वि०सं० 1848 का था । शाम को महाडोल रवाना हुआ । बाग और गढ़ के बीच ख्यातकार के अनुसार चालो के ठाकुर रूपावत सिरदारसिंह ने गुलाबराय की हत्या कर दी । गुलाबराय के गहने जो महाडोल में रखे थे, सवाईसिंह और जवानसिंह ने लूट लिए । ब्राह्मणों ने गुलाबराय का कागा श्मशान में दाह संस्कार कर दिया ।

महाराजा विजयसिंह के लिये गुलाबराय महाराणी से भी बढ़कर थी । वह स्वामिनी भी थी औरप्रिया भी । हालांकि उनको बहुत समय तक पासवान गुलाबराय की इस घटना का पता नहीं चल पाया, परन्तु जब उनको पता चला तो वे विरक्त से हो गए ।

संवत् 1849 के आषाढ़ वद 10 से उनका स्वास्थ्य अधिक गिरने लगा । अन्न-जल छूट गया । आषाढ़ वद 14 को महाराज कंवार सावंतसिंह और शूरसिंह ने 2200 रुपये का दान-पुण्य किया । रात आधी बीतने पर विजयसिंह देवलोक हो गये । विजयसिंह के देहावसान के समय पेशवा का वकील विजयसिंह जी के पास ही बैठा था उसमें इस घटना का बहुत मर्मस्पर्शी वर्णन किया है—

"ज्येष्ठ वदि 10 के दिन दर्शन के बाद महल में आने पर उनका शरीर अत्यन्त शिथिल पड़ा । डेढ़ प्रहर रात बीतने पर पासवान (गुलाबराय) की दोनों सेविकाओं को अपने पास बुलाकर यह बार-बार पूछते रहे कि सरदारों ने उसे (पासवान को) किस प्रकार मारा। इसी तरह की बातों में आधी रात से ज्यादा समय बीत गया । तीनों ही निरन्तर आंसू बहा रहे थे । तब उनका बुखार तेज हुआ और पेट में सांस चढ़ गई । ...... चार दिन बुखार चढ़ता गया और सांस चढ़ती गई । ज्येष्ठ वदि 14 रविवार दिन में दोपहर पश्चात् ...... दान-धर्म और भगवत् स्मरण कराया । डेढ़ प्रहर रात बीतने तक मैं उनके पास था । आधी रात के समय सांस चढ़ जाने से उनका देहान्त हो

गया। सोमवार को अमावस्या थी। छः घड़ी दिन बीतने पर राजकीय सम्मान के साथ यहां से तीन कोस दूर उनके पूर्वजों का स्थान मण्डोर में अग्नि संस्कार किया गया।"

ख्यात लेखक की विधा के अनुसार विजयसिंह की रानियों और उनके कंवरों का विवरण इस ख्यात में भी दिया गया है। यह ख्यात लेखन की परम्परा का एक अंग है।

विजयसिंह के शासन का आधा समय वि०सं० 1829 तक रामसिंह और उसके पक्ष के सरदारों के साथ युद्ध में बीता और बाद में पासवान गुलाबराय के प्रभुत्व के कारण प्राय: उमरावों से उसकी कभी नहीं बनी। इसके मूल में "उमरावां थापिया जिका राजा व्है" इस उक्ति का फिर से स्मरण हो आता है। बखतसिंह तक सभी उमरावों का एक साथ समर्थन शासक को मिलता रहा परन्तु विजयसिंह के भाग्य में यह नहीं था। इसलिए राजनैतिक उपलब्धि की दृष्टि से यदि हम विजयसिंह का मूल्यांकन करना चाहेंगे तो ऐसा कुछ हमें विशेष नजर नहीं आता जो उसे पूर्ववर्ती शासकों की श्रेणी में लाकर खड़ा कर सके। दरअसल विजयसिंह का महत्त्व एक शासक या योद्धा के रूप में देखना उसके साथ अन्याय होगा। महाराजा अभयसिंह ने चौपासनी में श्रीनाथ जी की स्थापना कर जिस पुष्टिमार्ग के लिये मारवाड़ में भूमिका बनाई, उसे वास्तव में विजयसिंह ने ही पुष्ट किया है। गुलाबराय चौपासनी के विट्ठलनाथ जी की शिष्या थी और कीर्तन गाया करती थी। विजयसिंह की कृष्ण-भक्ति में सबसे अधिक योगदान गुलाबराय का है। स्वयं गुलाबराय ने और प्रशासन के मार्फत जिन मन्दिरों का निर्माण कराया है और उन मन्दिरों में पूजा, अर्चना और भक्ति की जो अजस्र धारा फूट पड़ी है उसकी मिशाल राजस्थान की अन्य रियासतों में ढूंढने से भी नहीं मिलेगी। गुलाबराय के संगीतज्ञ होने से और इन मन्दिरों में नित्य कीर्त्तन के लिए वन्दगी के आधार पर जिन गायक-वादकों की नियुक्तियां हुई, उन्होंने जोधपुर में संगीत के वातावरण को समृद्ध बनाया है।

कृष्ण-कथा पर आधारित चित्रांकन की समृद्धता भी इसी सम्प्रदाय के प्रभाव का योगदान है। यों जाने-अनजाने विजयसिंह और गुलाबराय ने स्थापत्य, संगीत और चित्रकला को समृद्ध करने वाले जिस पुष्टिमार्गीय

धार्मिक परिवेश का निर्माण किया उसका ऋण चुकाया नहीं जा सकेगा। वास्तव में जोधपुर को व्रज बनाने वाले महाराजा विजयसिंह का सांस्कृतिक पुरुषार्थ मरुधरा के शासकों का एक ऐसा योगदान है जिसका अनुकरण फिर कभी नहीं किया गया और मानसिंह ने यदि किया भी तो वह स्थायी नहीं रह सका। अतः मेरी राय में विजयसिंह की उपलब्धियों को स्थायी सांस्कृतिक अवदान की दृष्टि से देखा जाना चाहिए, केवल स्वर्गकाम वीर की दृष्टि से नहीं।

—ब्रजेशकुमार सिंह

# महाराजा श्री विजयसिंघजी री ख्यात

## म्हाराज श्री विजेसिंघजी री ख्यात सरू—

माहाराजा श्री विजेसिंघजी रो जनम संमत 1786 रा मीगसर वद ११ ब्रसपतवार री संमत 1809 रा भादवा ...म्हारोठ में टोके वीराजोया[1]। संमत 1809 रा म्हा (माघ) वद १२ मंगलवार जोधपुर पधार सीणगार चोकी राजतोलक वीराजीया। संमत 1849 रा असाढ़ वद अमावस देवलोक हुवा[2]। मुसायवी खीची गोरधन ने दीवी[3]। दीवांण बगसी श्री वड़ा म्हाराज[4] राखीया था सु सरू राखीया[5]।

संमत 1809 श्री माहाराज मारोठ सूं कूच कर मेड़ते पधारीया। म्हेलां दाखल हुवा। राजा कीसोरसिंघजी वणेडा रा मगग रो साथ वगेरे भेळो कर भीणाय अमल कीयो[6]। तरे मारोठ रा डेरा राठौड़ केसरीसिंघ बखतावरसिंघोत उदावत नु बड़ा म्हाराज राजगढ़ दीयो थो पटे नै भाटी कीसनसिंघ हठीसिंघोत नै और ही सीरदारां ने फौज दे वीदा किया था सु अजमेर रे गांव न्याड़ा वाघसरी कने जाय पांथा[7] सो लोक मांगीभगत थी नाठ गया[8]। नै कीसोरसिंघजी आपरा साथ सु उभा रया, नीसरीया नहीं। सो राजवी कीसोरसिंघजी नु केसरीसिंघ जी मार लिया उदावत।[9]

संमत 1810 रा मंदसोर सु म्हाराज रामसिंघजी[10] आपाजी[11] कंने चमोर गुदे कुंपावत खींवकरण फतेसिंघोत ने सिं. जोरावरमल तु मेलिया था। सु

---

1 राजतिलक के लिए बैठे/राजतिलक की रस्म पूरी हुई।

2 (अ) रेउ, मारवाड़ का इतिहास, भाग-1, पृ. 392 के अनुसार वि.सं. 1850 की आषाढ़ वदि 30 (ई. स. 1793 की 8 जुलाई) को रात्रि में जोधपुर में महाराजा विजयसिंह का स्वर्गवास हो गया।

(ब) इतिहास संग्रह, सं. डी. बी. पारसनीस, सतारा, अंक 4–5–6, जनवरी 1915, पृ. 82 के अनुसार ज्येष्ठ वदि 14 रविवार सं. 1849 के दिन दो प्रहर ढलने पर भगवत्स्मरण कराया तथा आधी रात के समय सांस चढ़ने से देहावसान हुआ। पत्र लेखक श्रीमन्त पेशवा का वकील था जो विजयसिंह की मृत्यु के समय उनके समीप था।

3 अधिकारी बनाया। 4 श्री बखतसिंहजी। 5 निरन्तर रखा। 6 भिणाय पर अधिकार किया। 7 पहुंचे। 8 भाग गए। 9 केसरीसिंह उदावत ने किसोरसिंह को मार दिया। 10 महाराजा अभयसिंह के ज्येष्ठ पुत्र। 11 जयापा शिंदे (सिंधिया)–जनको जी का पुत्र।

आपाजी चमारगुदां सु कूच कर मंदसोर आया ने म्हाराज रामसिंघजी ने साथे लिया ने सांमल कूच कर राव मलार[1] सु सांमल हुवा । ने जटवा कुंभेरगढ़ लागा[2] तरे मलार रा बेटा खांडेराव रै गोली लागो । सु मारीयो गयो । पछे चांपा चपोकर जाय सु बात ठेराय कूच कीयो सु दीली गया । पातसा अेमदसा नु पकड़ ने केद कीयो । ने आंखीयां में सीलायां[3] फेर दीया ने आलमगीर नु पातसा रे तखत बेसाणीयो ।

ने मलार तो पाछो गयो । ने म्हाराज रामसिंघजी ने दीषणी आपो[4] मारवाड़ कांनी आया ।[5] आ खबर आई तरै म्हाराणीजी श्री सेखावतजी ने कंवरजी फतेसिंघजी ने भोमसिंघजी सीरदारसिंघजी वगेरे नु जेसलमेर मेलिया । म्हारांणी श्री राजावतजी ने कंवर जालमसिंघजी वगेरे नु उदेपुर मेलिया । श्रीजी साथ भेळो कीयो ।[6] बीकानेर सु राजा गजसिंघजी, रूपनगर रा राजा बादरसिंघजी आय सांमल हुआ । पटायत, आसामीदार[7] सात सौ आठ सौ ।

श्रीजी अरोगण वीराजे तरे पांतीये बैठ जीमे ।[8] मेड़ता बारै फौज रा डेरा हुवा ने मोरचा कर लिया ।

चांपावत राठौड़ सुरतांणसिंघ हरीसिंघोत पटे हरसोलाव बलुओत नु जोधपुर रे गढ़ कीलेदार मेलीयो । ने चांपावत भगौतसिंघ सगतसिंघोत रोहट रा आईदानोत ने गढ़ में राखीया ने सेहर रो पण जावतो भोळायो ।[9]

संमत 1811 रा आपारै साथ म्हाराज रामसिंघजी राजा सावन्तसिंघजी रो बेटो सीरदारसिंघजी दर कूच कीसनगढ़ आया - असवार 30,000 हजार तीस सु कीसनगढ़ लूटीयो, कतल कीवी । ने कंवर सीरदारसिंघजी नुं सुंपीया । बीकानेर सुं कुंपावत दलपत कनीरांमोत मारेगढ़ में असवार 500 पांच सौ सु आय सांमल हुवा । रामसिंघजी कनै ने कनीरांमजी पीडां[10] बीकानेर रया था ।

आपाजी री फौज रा डेरा कीसनगढ़ सुं पोकरजी[11] डेरा हुवा । ने उठां

1 मल्हार राव होल्करं । 2 कुम्भेरगढ़ पहुंचे । 3 आंखों में गर्म सलाखें डाल दीं । 4 दक्षिणी (मराठा) सरदार जयाप्पा शिंदे । 5 मारवाड़ की ओर आया । 6 महाराजा विजयसिंह ने सैन्य बल इकट्ठा किया । 7 जागीरदार । 8 महाराजा विजयसिंह भोजन करने के लिए बैठे तत्पश्चात् अन्य सरदार पंक्तिवद्ध हो भोजन करते । 9 सुरक्षा सौंपी । 10 अकेला । 11 पुष्कर (अजमेर के पास) ।

सु आलणीयास डेरा हुवा ने आलणीयास लुटीयो । पछे—कीया ने मेड़ता सु सीलेपोस[1] चढ़ीयो सो मारवाड़ दीखणीया[2] रा घोड़ा लावे । दीखणीया री फौज रा गंगारडे डेरा हुवा । ने मेड़ता सु तीनु राजा[3] चढ़ीया सो दीखणीयां री फौज हजार साठ 60,000 थी । म्हाराज री फौज हजार 40,000 चालीस थी । तोपखांना रो जजीरो[4] दे दीखणीयां री फौज ऊपर आया ने गोला रा राड़[5] हुई आथण तांई[6] । सो दीखणी हार में रया ने राठोड़ जीत में रया । आथण रा तीनु राजा रा डेरा आया ने दीखणी ही डेरे आया ।

रामसिंघजी रो मोदी फौज ले जेतारण गयो ने आगे जेतारण भारथसिंघ उदावत कायम कीनो थी । पीण नींवाज सु डरतां मोदी ने बुलायो ने दीखणीया री फौज 3000 हजार तीन सु ले मोदी जेतारण डेरा कीया । ने मेड़ता सु अणदु दोढ़ीदार सीलेपोस साथे लेर चढ़ीयो ने घोड़ा 100 अेक सौ उदावतां रा साथे ने रातो रात खड़ीया[7] ने दीन उगा फौज ऊपर आंण पड़ीया[8] । सु दीखणी भाग नीसरीया[9] । डेरां लूट लीया । अेक प्रीथीराज उदावत देधांणा रो कांम आयो[10] । पांच सीलेपोस घायल हुवा । फते कर ने मेड़ते आया जीणसु सीरदार घणा हमगीर हुवा[11] । दीखणी कूच कर कुड़की डेरा कीया । तरे सीरदारां जांणीयो दीखणीया पाछो कूच कीयो । ज्यां दीनां राठौड़ां ने दोठा जोईजे ने केसरीसिंघ बखतावरसिंघोत ने भाटी कीसनसिंघ श्री हजूर में अरज कीवी—स्वारे[12] राड़ कराईजे, ताड़ो लूट लेसां[13] । ने फौज में तीन करोड़ रो माल छै, सु लूट लेसां । तरे देवसिंघजी कोलाणसिंघजी अरज कीवी स्वारे म्हाराज बखतसिंघजी रो सराद छे,[14] सो राड़ नहीं करीजे । जरां केसरीसिंघजी कयो -कांम आवसी[15] ज्यां रो सराद छै । ने म्हाराज रो दोनु भेलाहीज[16] हुसी । तरे प्होर रात पाछलि[17] रात रो नगारो हुवो । चोपदार डेरा डेरा फीर गया । सीरदार त्यार हुवो । आज राड़ छै[18], सु त्यारी हुवीं ने तेलीया रोटा[19]

---

1 सशस्त्र सैनिक । 2 दक्षिणी (मराठाओं का) । 3 जोधपुर महाराजा विजयसिंहजी, बीकानेर राजा गजसिंहजी, एवं रूपनगर (किशनगढ़) के राजा बादरसिंहजी । 4 जखीरा, समूह । 5 युद्ध । 6 संध्या तक । 7 रातो रात हांके, चलाये । 8 प्रातः होते ही फौज ऊपर आक्रमण कर दिया । 9 भाग निकले 10 वीरगति को प्राप्त हुआ । 11 प्रसन्न हुए । 12 कल प्रातः । 13 लश्कर लूट लेंगे । 14 श्राद्ध (पुण्य तिथि) । 15 वीर गति को प्राप्त होंगे । 16 इकट्ठा ही । 17 रात का पिछला प्रहर । 18 आज युद्ध होगा । 19 तेल से चुपड़ी रोटी ।

सु गाडा भराय लोया ने सोर गोला[1] सु ं गाडा भराय लोया ने कही–दोखणीया ने मुळक बारे काढ़ आवसां ।

सो दोन उगां म्हाराज असवार हुय चांदावतां रा डेरा कने आंण उभा रया[2] । ने चोपदार मेलीयो । जालमसिंघ बाहादरसिंघ चांपावत देसवाल आवे तरे ईण जाय मुजरो कीयो[3] । जरां श्री हजूर फुरमायो –थे तोपखाना ऊपर चंदोळ[4] रहैजो । तरं बाहादरसिंघ अरज करी – खानाजाद ने तो हरोळ[5] राखीजे । तरे फुरमायो—मांने थांरी नीसा[6] छै । ने तोपखानो छे सु म्हारो जीव छे[7], जरें थांने राखां छां । फेर बलोत भाटी रुघनाथसिंघोत, चांपावत मेड़तीया माहारे हाकम देवकरण सुराणो सीलेपोस जाबक ने पाला री बीरादरीया सारी ईतरो लोक चंदोळ तोपां कने राखीयो ।

ईतरो कं ने आगा खड़ीया[8] । बड़ी तोप रे धुर रा बळद रे लागी[9] सु जाय पड़ीयो । तरां पड़ीहार जसो अरज कीवो के आज राड़ न कीजे । तरे केसरी-सिंघजी कयो –दुसमणां रा सींग आज पाडसां[10], ने फते हुसी । आगा खड़ीया, ने म्हाराराज गजसिंघजी आंण भेळा हुवा । तरे बीकानेर रो अेक सावणी[11] ही, तीण मालम कीवी के म्हाराज गजसिंघजो मुंहता बखतावरमल ने हजूर मेलीयो सु जाय मालम कीवी । आज राड़ न करीजे सावण पाळे छे[12] । तरे फेर सीरदारां मानी न्हीं ।

ने मालकोट[13] सुं आगा हुवा ने च्यारुं कांनी फौज रे तोपखानां री आलींद[14] रे भुरज वणाय आगा खड़ीया । डावी बाजू तो म्हाराज श्री गजसिंघ जी फौज हजार पांच सु जीवणो बाजू म्हाराज बाहादरसिंघ लोक हजार 2000 सु वैवे[15] ने चीलां फौज माथे घणी भवे[16] सु असमान छाईज गयो । तरे सुक-नीया कयो—सीरदारां ! राजा ने कवो[17] आज राड़ मती करो । राड़ कीयां खराबो हुसी[18] । तरे वादरसिंघजी षालीव रा पेमसिंघजी दोलतसिघजी लवेरा

1 गोला-बारूद । 2 डेरा के पास आकर खड़े रहे । 3 नमस्कारादि किया । 4 सेना का पिछला भाग (चन्द्रावळ) । 5 सेना का अग्र भाग (हरावळ) । 6 भरोसा । 7 सर्वस्व । 8 इतना कहकर आगे चले । 9 बड़ी तोप की धुर बैल के लगी । 10 दुश्मनों को भारी शिकस्त आज देंगे । 11 शकुन शास्त्र को जानने वाला । 12 शकुन अनुकूल नहीं है, विरोध करता है । 13 मेड़ता के किले का नाम । 14 तोपखाना का समूह । 15 चल रहे थे । 16 मंडरा रही थीं । 17 कहो । 18 युद्ध करने से बर्बादी होगी ।

रो भाटी सारा ही भेळा होय ने देवीसिंघजो ने कही के थे जाय ने अरज करो, अठे उभा रहो । तरे घोड़ा वड़घढ़ाय ने अरज करी—म्हाराज सुकनी कहे छे, अठे उभा रहीजो । फौज रो तसीयो[1] (तसवियो) लीजे । दीखणी आसी तो राड़ करसी, न्हीं आसी तो स्वारे राड़ करसां ।

तरे असवारी ऊभी रही । तरे केसरोसिंघजी बोलिया —चोला दीसा कवे सु तो सगत आपणी भीड़ आई है । ने खावंदां[2] मोटे नांव कीयां ने रोजक[3] दीया सु जाणे है । राड़ करसां तो मरणो पड़सी । जीण सु ं अरज करे है । खावंद खड़ाईजै आज तांड़ो लूट लेसां । तरे देवीसिंघ बेराजी होय[4] पाछा आया ने फोज आगी हालो[5] । तरे दोलतसिंघजी भाटी कयो – ठाकुरां अरज करी के न्हीं ? तरे देवीसिंघजी कयो—मैं तो मुठे घलाई फेर कीणी रे हर हुवे तो घलावो । तरे सारा जांणीयो, होणहार है सु मांने न्हीं । अठा सु आ खड़ीया ने दीखणी पीण नगारो कराय चढ़ीया ने आपेजी कयो – बाबा ! आज रे दीन थारी बाग पकड़ूं छै । दतु ने खांडेराव री वागां छोड़ी ने कयो—उणा रा तोपखाना रो जजीरो छे सु डेरा माय सु चीज वसत उठाय लो । डेरा लुटसी तरे जजीरो टुटसी । आपा ने फीकर मोकलो हुवो के राठौड़ तेरदार छे सो सीव़ सरम राखसी । तेरदार बात छे । आपोजी चढ ने फौज बारै आंण उभा रया । ने रावत चढ़ आया । त्यांने कयो—बाबा थांने भूजां भार छै[6] । आज कीसड़ा अेक हुवो छै । पटीयो ने दीखण अलग छै । रावतां कयो—आप जमां खातर राखो ।

ईण तरे कर खड़ीया सु राठौड़ां री फौज रे दोनु ं बाजु अलगा जाय उभा रया ने मोह छोड़ दीयो । ने ज्यां दीनां रा राठौड़ दीठा जोईजे । अेक अेक रे दील में ईसी के आपा ने मार लेऊं । फौज दोनु ं च्यारू ं कांनी तोपां राखी । असमान छीबता बै ज्यु ं सु ही रणखुरी उंच्यायड़ा सु आगा खड़ीया । सु झरी आई, जठे असवारी उभी रही । म्हाराज जल आरोगीयो । जरां चंदोळ तोप-खानो छो । जीणा रा सागड़ीया जांणीयो बळदां ने पाणी पावां । तरे वीनां हुकम तोपां छोड़ बळदां ने पावण ले गया । ने असवारी अगाड़ी षड़ दीवी ।

सु चंदोळ रो आंतरो[7] 500 पांच सौ पांवड़ां रो पड़ गयो ने दीखणीया

1 टोह । 2 मालिक, स्वामी । 3 रोजगार । 4 नाराज होकर । 5 फौज आगे रवाना हुई । 6 आपकी भुजाओं के ऊपर भार है । 7 अन्तर ।

जांणीयो–ग्रो ही मोसर[1] लादो छै ने घोड़ा चलाया सु तोपां जुतण दीवी न्हीं। कजीयो[2] पड़ गयो ने राड़ सरू हुई। ने हजूर री फौज बीचे दीखणी ग्राय गया ने चंदोळ रा घोड़ा उठीया सु मार दीखणीया ने 500 पांच सो पांवडा ले गया। ने पाछा ग्राया ने फेर लुब गया[3]। ने फौज हजार 30,000 तीस हजार तो चंदोळ सु लड़वो कीया ने हजार तीन हजूर री फौज सु ग्रोत-ग्रोतरे घेरीया ने उभा रया। ने रामसिंघजी री फौज हजार दसेक कुण कांनी उभा रया ने चंदोळ रा लोक सु जगड़ो प्होर दोय तांई हुवो। ने हजूर में मालम हुई के चंदोळ री फौज मारीजे छे। तरे म्हाराज बरछी रो म्यांन काढ़ ने घोड़ा री बाग फेरी। जरां सीरदारां कयो के म्हाराज पगां हेटलि सेठो राखो[4]। फौज मुई तो मुसालो छै, सो मर जाय तो कांई ? जरें हजूर फुरमायो के ऊपर करो तरे उदावत केसरीसिंघजी कीसनसिंघजी भाटी घोड़ा चलाया सो तोपखांना रा बळद दीखणी ले जावता था सु मार ने छुड़ाय लाया। परन्तु चंदोळ री फौज रे ऊपर न्हीं हुवे। तोपखांना रा बंळद कांम ग्राय गया[5] ने बाकी रा था, सु दीखणी ले गया।

ने जगड़ो[6] हुता दोफार[7] हुवा तरे सीरदारां कहो के घोड़ा काढ़ो[8] सो हजूर री फौज भेळा हुवां[9]। जरां बादरसिंघ सवलसिंघ वीदावत बोलीयो—के हाथ में कबांण छी जीका तोपां रे लगाईजे ने कयो–ग्रापा तो घोड़ा काढ़ां पीण तोपा चाले न्हीं। कीणी रे जांणो हुवे सु जावो। ईण तरै लड़तां प्होर दोय हुई। ने दीखणीया रा घोड़ा हालिया सु नेड़ा[10] ग्राया ने गजा री गाडीयां छुटी सो चोवड़-चोवड़ा घर थांसु घोड़ा रो ने दीखणीया रो गड़ो हुय गयो। पीण तीड़ वालो दल हो सु कीसा घर रा मरे ?

जालमसिंघ उदेसिंघोत ने बादरसिंघजी कयो–तू नीकल। थांरो तो ग्रागे ही तीन जणां धणीया रे ग्ररथ ग्राया छै, सु नीसरो[11]। हजूर भेळा हुवां ने पाछला री गोर राखजो[12]। तरे जालमसिंघजी म्हाराज सु भेळा हुवा ने बादरसिंघजी घोड़ा चलाया। सु दीखणीया ने मार ने पांवडा पांच सौ ले गया। ने बादर-

---

1 ग्रवसर। 2 भगदड़। 3 छिप गए। 4 पैरों को नीचे मजबूत रखना। 5 मर गए। 6 झगड़ा। 7 दोपहर। 8 निकालो। 9 इकट्ठे होवें। 10 नजदीक। 11 ग्रापके घर के तीन सदस्य पहले ही मालिक के लिए काम ग्रा गए, इसलिए तुम युद्ध के घेरे से निकल जाग्रो। 12 निगाह, नजर रखना।

सिंघजी रे तरवार पांच ने भालो अेक लागो । ने पाछा तोपखांना में आंण उभा रया ने तीर वाया[1] सु अंगुठा रे अगाड़ी रो मांस उड़ गयो । ने हाड़ नीसर गयो । तरे कवांण तो हेटी नाषी[2] ने अमल लीयो[3], ने पांणी पीयो । ने दीवड़ी पाछी आदमी ने झलाई[4] । ने दीषणी फेर लुवीया[5] । जरां सीलेपोसां कयो—बादरसिंघजी ने म्हाराज हाथ देखो छो । हजूर मालम कर सांतरा कयो–थारो भरोसो छै । जीसा ही नीवड़ीया । यूं कह ने घोड़ा री वाग हाथ दे ने घोड़ो पाछो फेरीयो । ने घोड़ा उठाया, थणचा री लागी । सु कारगीर हुय गया[6] । तरे बेलीयां घोड़ा ऊपर सूं उतार कमर खोली ने जीव दीयो । जरां लोथ[7] उठाय ने नाल री छाय मेली ।

जीतरे सुरतो खीची आय ने कयो—मारो घोड़ो काम आयो सु घोड़ो मांगीयो । तरे बखते कोठारी कयो–अे ही घोड़ा थारी दील चावे सु चढ़ो । तरे बादरसिंघजी री असवारी रे घोड़े चढ़ हजूर री फौज रे भेळो हुवो ।

—ने बादरसिंघजी साथे आदमी 15 कांम आया ने जणां 10 घायल हुवा ।

—ने चांदावतां री आसांमीयां 21 कांम आई । चांदावत उरजणसिंघ सूरसिंघोत, लालसिंघ सेसमलोत सथलांण रो, बादरसिंघ खाटु रा काम आया ।

—ने बलोतां री आसामीयां 12 कांम आई ने बेली 30 तीस कांम आया ।

—मोतीसिंघ मेड़तीया मारोठ रो कांम आयो, बेली 10 कांम आई ।

—ने रुघनाथ सिंघोतां री आसामीयां 15 कांम आई ।

पछे तीजे प्होर रा सोर गिजा[8] री गाड़ीयां उड़ी जठा पछै पड़ीयार तोपखानां रा 5 काम आया । दरोगा ने सीलेपोस 700 कांम आया । ने सागड़ी सीलेपोस 50 पचास पड़ीया । जुजरबा वाळा आदमी 30 पड़ीया ने फुटकर लोक रोजगारी मोकला[9] कांम आया । ने दीषणी रावत 17 ठावा कांम आया ।

1 तीर चलाया । 2 नीचे रख दी । 3 अफीम खाई । 4 मोटे कपड़े (जीन) की बनी पानी की थैली आदमी को वापस संभलाई । 5 मराठा फौज छिप गई । 6 वीरगति को प्राप्त हो गया । 7 लाश । 8 गोला-बारूद, रसद आदि । 9 अत्यधिक ।

ने आठ पालखीनवेस कजीया रे मौसर वागा जलीजती, जीसड़ा कांम आया। सारा दीखणी हजार 3000 पड़ीया।

पछे तीजा प्होर रा सीरदारां अरज करी तरे फौज पाछी फीरी। सु चंदोळ री फौज रा कांम आया जीण खेत ऊपर असवारी आई ने घायल पड़ीया जीके घोड़ा रा पगती चीथीजता[1] ने वे हेला करे—"रे! मुवोड़ा[2] ने क्यूं मारो?"

घोड़ा, ऊँठ, बळद मुवोड़ा दीठा ने जांणीयो—फौज तो सारी पार पड़ी।[3] तरे लोक रो मन चल गयो। हजूर फुरमायो—सीरदार कांम आया जीणा री लोथां[4] हाथीयां में घाल लो। सु हाथीयां में घलाय कीतराक ने तांगा में घालीया ने वहीर हुवा। महाराज बाघ(द)रसिंघजी घोड़ा रे [डोरी छी] पाषरी सीण री छी जीका लग गई। ने असवारी रा कपड़ा लग गया। ने अदबळिया[5] हुवा ने कीसनगढ़ रा आदमी 100 अेक सो कांम आया। ने बादरसिंघजी तो मेड़ता ने खड़ीया[6]।

ने म्हाराज गजसिंघजी रा आदमी 300 तीन सौ कांम आया। ने 100 सौ अेक घायल हुवा।

ने खेत मांय सु फौज मेड़ता सांमा खड़ीया। ने दीखणी च्यारूं कांनी लुबीया[7]। ने फौज गोठे हुई। ने दीन वदते दीषणी दतु रा घोड़ा उठीया ने हाथी घेर लीया। तरे पाली रा ठाकुर पेमसिंघजी पाछा घीरीया ने कांम आया। हाथी दीखणी ले गया। ने दुजी बार दीखणीया घोड़ा फेर हाथीयां ने केसरीसिंघ उदावत भाटी कीसनसिंघ पाछा फीर ने कजीयो कीयो। केसरीसिंघ जी रे हाथ रे तरवार लागी। ने केईक वेली कांम आया ने फौज खर-बीखर हुय ने प्होर अेक रात गया मेंड़ते आया।

संमत 1811 रा आसोज वद 13 सनीसर वार आ लड़ाई हुई जठे कांम आया, तीण री विगत—

**15 खांप चांपावत—**

1 पेमसिंघ राजसिंघोत, पाली

---

1 पैरों से रौंदे जाते हुए। 2 मरे हुए। 3 फौज सारी छिन्न-भिन्न हो गई। 4 लाशें। 5 अधजले। 6 मेड़ता के लिए रवाना हो गए। 7 छिप गए।

1 उरजनसिंह सुरतसिंघोत, झंवर
1 जेतसिंघ केसरीसिंघोत, मांडावास
1 बादरसिंघ कनकसिंघोत, खाटु
1 कीरतसिंघ गोपीनाथोत, हेबतसर
1 नवलसिंघ पदमसिंघोत, धामली
1 सुभकरण ग्यानसिंघोत, गंठीयो
1 रा. लालसिंघ सेसमलोत
1 मोकमसिंघ पदमसिंघोत, सरवाड़
1 उदैसिंघ सूरजमलोत, पाछीपा
1 लखधीर मुकनसिंघोत, वरणेल
1 सवाईसिंघ कीसोरसिंघोत, भेड़वास
1 जोरावरसिंघ कुंपोत, समाड़ीयो
1 जोरावरसिंघ नारखानोत, जैतपुरो
1 भोमसिंघ मुकनसिंघोत, वरणेल

15

4 खांप मेड़तीया—

1 रायसिंघ दुरजणसिंघोत, लूंणवो
1 मोतीसिंघ जोधसिंघोत, मारोठ
1 सूरसिंघ सांवतसिंघोत, लूंणवो
1 जुजारसिंघ दीपसिंघोत, खारीयो

1 खांप महेचो –

सीरदारसिंघ करणसिंघोत, घोप

7 खांप भाटीयां री—

1 सुभकरण सूरसिंघोत, रामपुरो
1 कीरतसिंघ लखावत, खारीयो
1 महेसदास नाथावत कीरस्योत
1 बखतसिंघ लखावत कंटालीये

1 पेमसिंघ मुकनसिंघोत मोड़ावास

1 भाटी दोलतसिंघ

1 जेतसिंघ डूंगरसिंघोत, पाता रो वाड़ो

—

7

1 चंवाण लालसिंघ इन्द्रसिंघोत

1 लाडखांनी सेखावत दोलतसिंघ गुमानसिंघोत, लालास रो

**महाराज विजयसिंह का नागोर रवाना होना—**

पछे दीन उगे डेरा वारे छा, जीके माहे लीया[1] ने कोट में मोरचा वताया। म्हाराज सफील हेटे फीरीया[2]। ने पछे रात घड़ी 4 च्यार गई देवीसिंघजी कीलांणसिंघजी आय ने म्हाराज ने असवार कीया। ने सीरदारां ने कवाड़ीयो[3] थो, सो दरवाजे आय भेळा हुवो।

म्हाराज चढ़ खड़ीया। सो म्हाराज रा घोड़ा रो मूंडो उदेसिंघजी रा घोड़ा रे पुठ लागी। ने घोड़ो बुकीयो[4]। तरे उदेसिंघजी कयो—सुजे छै के न्हीं? माहे पड़ै छै। तरे म्हाराज फुरमायो—भोले लागो। जरां यां ओळखीयो[5]। जरां कयो—गुनो[6] माफ होसी। तरे फुरमायो—तु भोंदु[7] छै सु मुढ़ा आगे हुय जा। तरे आघा(गो) खड़ीया ने अेक वेली गजसिंघजी ने मीलीयो। नागोर रे मारग आवतो।

पछे कोस अेक तांई उदेसिंघजी आगे खड़ीया ने पछे उभा रया। ने कयो—हुं टाबरां ने काढ ने आसुं। तरे फुरमायो—नागोर रा कांकण तांई हाल[8] तरे कयो—मांरा कवीला काढ़ ने आसुं। तरे देवीसिंघजी म्हाराज ने कयो—आप ने नागोर श्री गिरधारीजी पोछावसी[9]। आप खड़ावो। तरे उदेसिंघजी तो पाछा वळीया[10]। ने म्हाराज आगा खड़ीया। सु दीन उगे बोड़वे आया, ने म्हाराज थाक गया।

तरे फुरमायो—काई गाड़ी[11] हुवे तो लावो। तरे जाट अेक बोडवा रो

---

1 सवेरा होने पर डेरा से वाहर लोगों को अन्दर लिया। 2 नीचे-नीचे फिरे। 3 कहलवाया। 4 चौंक गया। 5 पहचाना। 6 गुनाह 7 भोला। 8 नागौर की सीमा तक चलो। 9 पहुंचावेंगे। 10 वापस चल दिए। 11 बैलगाड़ी।

भार काढण[1] ने आयो थो, जीण ने पकड़ लीयो। तरे जाट हेला कीया—रे मारा टावर गांव में सूना वेठा है। पिण दे बुड़ीयो। ने गाड़ी ले आया। म्हाराज बीराजीया। ने सीरदार जाट ने कहे—रे आछो खड़[2]। तरे जाट वळदां ने कूटण लागो। तरे म्हाराज फुरमायो—रे, मार मती। तरे जाट कयो—देखे छे। बड़ा सीरदार थांरा रजपुत धुंधावे छे। उठा सूं गांव ईनाणे आया। तरे सांमा कळस[3] लाया। तरे जाट जांणी म्हाराज छे। तरे सीलाम कीवी। ने आगे नागोर सीरदार गया जीकाने प्रतापमल पूछीयो—म्हाराज कठे छे? तरे सीरदार, मुत्सदीयां, खवास, पासवांनां कयो—के मेड़ता सूं तो असवार नागोर नु हुवा छै। पछै तो ठीक न्हीं।[4] जरां प्रतापमल कांनी कनी असवार राईका चाढ़ीया, के हजुर री खबर लावो। महाराज गजसिंघ जी तो ताउसर आंण उतरीया। जाट दही री जावणीया[5] लायो जवार बाजरीं रा सोगरा[6] लायो। तरे म्हाराज ही सीरावणी[7] कीवी ने सीरदार ही कीवी।

देवीसिंघजी, कील्यांणसिंघजी, छत्रसिंघजी भाटी, कीसनसिंघजी, केसरीसिंघजी चांदावत, जालमसिंघजी ईतरा सीरदार साथे था। ने ईनाणा सुं आयो राईके खबर दीवी के म्हाराज पधारीया। ईनाणे उतरीया छे[8]। तरे प्रतापमल हाथी खासो ले सांमो गयो[9], जाय ने मुजरो कीयो[10], नीज़र-नीछरावळ कीवी[11]। रतनसिंघ सबलसिंघोत मुजरो कीयो। ज़रां म्हाराज़ फुरमायो—रतनसिंघ, बादरसिंघ भलीभांत लड़ीयो, कांम आयो। फुरमायो—बादरसिंघ रे कीतरा वेटा है? तरे अरज कीवी—गरीबनवाज! च्यार बेटा छै। तरां फुरमायो—मांहा रो जीव है तो च्यारांने बादरसिंघ कर देसां[12]। जरां रतनसिंघ अरज कीवी के खावंद[13] ईतरा फुरमावे हे जद चाकर मुवो न्हीं, अमर छे। पछे नागोर सुं नेड़ा पधारीया। तरे सीरदारां अरज कीवी—म्हाराज

---

1 ढुलाई करने। 2 बैलों को तेज हांके। 3 पानी से भरा कलश। 4 बाद का ठीक पता नहीं। 5 दही की हांडी। 6 जवार बाजरी की मोटी रोटी। 7 प्रातःकालीन नाश्ता। 8 ईनांणा गांव में रुके हुए हैं। 9 हाथी विशेष को लेकर महाराज के पास गया। 10 प्रणाम किया। 11 भेंट दी और न्यौछावर की। 12 मेरे रहते-रहते चारों बेटों को बादरसिंह की तरह शूर-वीर बना दूंगा। 13 स्वामी।

हाथी असवार हुईजे। तरे म्हाराज फुरमायो—कीसां फते कर आया छां[1]। तरे सीरदारां फेर अरज करी—आपरी दुनीया[2] दरसण करने हमगीर[3] हुवे। तरे हाथी असवार हुवा ने देवीसिंघजी लारे चढ़ीया[4]। ने नागोर दाखल हुवा।

पछे राजा गजसिंघजी तो बीकानेर गया। ने राजा बादरसिंघजी रूपनगर गया। ने दीन दस हुवा ने सारा मनसोवो कीयो[5]। नागोर में सामान तो घणो पण पांणी थोड़ो। जीण सु जोधपुर पधारो। तरे लोक ने दीलासा दे[6], दीन वद ने[7] ने असवार हुवा सो कोसेक पधारीया ने नागोर ऊपर बादळी नीसरी ने मेह हुवो[8]। सु तलाब भरीज गया। तरे सुकनीया[9] कयो—आज मेह हुवो, पाछा पधारो। जरां पाछा पधारीया ने दीन उगां असवारी कर तलाब देखीया। सो सेंठा भरीज गया[10]। तरे अरज करी—म्हाराज आपरी भीड़ ईन्द्र राजा कीने आयो[11]। तलाव देखने सफील-सफील जावता रे वासते[12] फीरीया। ने सीरदार मुजरो कीयो ने जांणीयो म्हाराज कद पधारीया? ने खैरवा रा ठा. ईन्द्रसिंघ ने करमसोत जोरावरसिंघजी आगे वदीया था सो खींवसर आय रामसिंघजी सूं मेल कर ने चांदावत देवसिंघ आयो सु रामसिंघजी कने ले गया।

मेड़ते तोपखानो थो ओर ही जीनरा[13] घणी रही सु आपा रे आई। ने आपारा ने रामसिंघजी रा हाकम मेड़ते रयां। पछे दोनुं ही सांमल कूच कर नागोर आया।

**ताउसर डेरा कीया, मोरचा लगाया ने घेरो दीयो—**

संमत 1811 रा काती सुद 15 वीसपतवार[14] प्रोहित जगुजी जनकुजी ने सतावा वळीया[15]। ने रामसिंघजी री फौज रा सीरदारां ने लेने जोधपुर

---

1 कौनसी विजय प्राप्त करके आया हूं। 2 जनता। 3 कृतकृत्य। 4 पीछे सवार हुए। 5 विचार किया। 6 लोगों (जनता आदि) को आश्वस्त करके। 7 दिन निश्चित करके। 8 बादल निकले और बरसात हुई। 9 शकुनशास्त्र को जानने वाले। 10 लबालब भर गये। 11 आपकी सहायता (साथ) देने के लिए देवताओं के राजा इन्द्र आये हैं। 12 सुरक्षा के लिए। 13 खाद्य सामग्री आदि। 14 बृहस्पतिवार। 15 तेजी से बढ़े, चल दिए।

आया। अभेसागर डेरा कीया ने सहेर दोला मोरचा लगाया[1], घेरो दीयो। गढ़ में कीलेदार चांपावत सुरतसिंघ हरसोलाव रो ठाकुर था। खीची सुन्दरो गढ़ में थो। सहेरपनो दोढ़ीदार गोयंददास सोभावत ने कोटवाल पड़ीयार सीवदांन हाकम सिंघवी सावंतमल सु तीन था। च्यार वार हेलो कीयो[2], नीसरणीया लगाई[3], चढ़ीया पिण माहलां मार उतार दीया। सहेर कोट[4] कागड़ी कांनी[5] रा आदमी बुरज रा चुवांण[6] मील ने कुंपावत दळकरण कनीरामोत रा आदमी 30 तीस चढ़ाया था, सु श्रीजी[7] री तपस्या रे प्रताप उणारो हीज माहोमाह चढ़ण री खेंचातांण[8] हुई। ने दोढ़ीदार गोयंनदास वगेरे ने खबर हुई सु बुरजां कांनी साथ[9] ले आया सु कीतराक तो वारलां ने मांयला[10] मिळीया था सो उतर गया, तरे बुरज रा मोरचा च (हुं) ओर राखीया।

जाळोर रो गढ़ भीळ गयो[11] थो सो भंडारी पोमसिंघ सहेर माय सुं गढ़ ऊपर जाय मार कायम कीया।

फलोदी रे कोट घेरो दीयो। ईण तरे च्यार जायगा घेरो दीयो। जोधपुर, नागोर, जालोर ने डीडवांणे तो म्हाराज वीजेसिंघजी रो अमल रयो। बाकी जायगा रामसिंघजी ने आपा रो अमल हुवो। ने नागोर घेरा में श्री दरबार रा वीसटाला[12] सारू आदमी जावता-आवता ने सांमी वीजेराम भारथी उदेपुर जाय राणा प्रतापसिंघजी कना सुं सलूमर रावजी जेतसिंघजी नुं वीसटाला सारू लाया।

आपा[13] री फोज कने डेरो कीयो ने चवांण राजसिंघ ने मेल आपा ने कवायो के रांमसिंघजी रो ऊपर करो हो। सुं ईणा री राजकरण री पोछ[14] है। तरे आपे कयो—ईणा में कीं हुई न्हीं हुई, जांणू छूं। पीण वचन दीयो है सु जीवतो रयो तो अेक वार गढ़ में बेसांण[15] देसुं। ईण ताछ[16] वीसटाला

1 जोधपुर शहर में कड़ा मोरचा लगाया। 2 चार बार हमला किया। 3 सीढ़ियां लगाईं। 4 शहर का परकोटा। 5 कागा की तरफ। 6 चहुवांण। 7 महाराजा विजयसिंहजी। 8 परस्पर खींचातान हुई। 9 दल। 10 बाहर वाले व अन्दर वाले। 11 लुट गया। 12 सन्देश, विचार-विमर्श। 13 जयाप्पा शिंदे। 14 क्षमता। 15 गद्दीनशीन। 16 विषय, उद्देश्य।

री वात हुयवो करती। पीण जोधपुर दीया वीना मांने न्हीं। ने नागोर दोळो करड़ो घेरो दीयो। ने वारां सूं रसत आवे[1] ने रसत वाला पकड़ीजे। जीण रा नाक वाढ़ लेवे[2]। मण अेक आदमी वोज[3] उठाय लावे जीण रा सू वीजेशाही 200) दोय सो पटे[4]। जीण लालच सु नाक वाढवो करीया तोई लायबो[5] कीया। तरे हाथ काटीया। तरे म्हाराज फुरमायो के घेरो उठे न्हीं। यूं कीतराक दीन लड़सां।

सांईदांन चुहांण री वीरादरी में खोखर केसर खां ने गेलोत ...... ........ सीलेपोस[6] में था। जीणा दोनुं जणां आपस में सला कीवी के कठे ही गोली री लाग ने मर जासां तो आपा नु मार ने मरां तो अमर नांव हुवे। ईसो मतो करो साईंदास ने कयो—थे हजूर में अरज करो—आपा ने मैं मारसां। तरे सांईंदास अरज करी—के मारी वीरादरी रा दोय सीलेपोस ईण तरे केवे छे।

तरे हजूर दोनु जणां ने वुलाय खातर करी के थांनु दस-दस हजार रो पटो देसां। ने दरोगा ने बीस हजार रो पटो देसां[7]। ने भाखरोद राजस्थान देसां[8] तरे ईणा दोनु जणां अरज कीवी—खावंद धणी हो। लारे म्हारे अेक भाई छे। जीणा ने रोटी बखसावजो। पछे दोनुं जणा ने खरची[9] ने अेक-अेक पेसकवज[10] दे वीसटाला वाला कने साथे बारे काढीया सु दीखणीया री फोज में दुकांन मांडी[11] ने बजार में रैवे सो ईहुं करता अेक दीन आपोजी डेरा री पड़छाया[12] वाजोट ऊपर बैठा[13] था ने खीजमतदार[14] संपाडो[15] करावता था। जीण बखत में सागड़द[16] था जीणा कयो अवार तंन छे[17]। तरे अे दोनु जणा माहोमाह में लड़ीया ने थापां वाही[18]। ने हाथ पकड़ ने हापा(आपा)जी कने लड़ता-लड़ता आया। ने कयो—बाबा सा! मारे सीरी छे[19]। जीण ने पांच सो रुपीया दे रसत ने मेलीयो थो सु रुपीया छाबर (छिपाकर) राखीया ने

---

1 बाहर से खाद्य सामग्री आती थी। 2 काट लेवे। 3 बोझा। 4 प्राप्त होते। 5 लाते रहे। 6 बख्तरबन्द सैनिक। 7 बीस हजार कीमत की जागीर दे देंगे। 8 भाखरोद ठिकाना देंगे। 9 व्यय। 10 कटारी विशेष। 11 दुकान स्थापित की। 12 तम्बू की परछाई। 13 लकड़ी की बनी चौकी। 14 नौकर लोग। 15 स्नान। 16 भेदिया। 17 अभी तो वे खुले बदन हैं। 18 हाथापाई की। 19 भागीदार।

कहे छे—खजवाणां ने देसवाल[1] बीच में खोस[2] लीयो। तरे आपे कयो—अवी तो जावो। सीनांन कर ने थारो नीसाफ कर देवूं[3]। तरे अे दोनुं जणा बेस गया। सो आपे रा हाथ तो दोनुं खीजमतदारां रे हाथ में था ने आपो डेरा में वात करी। जीणां सांमो देखतो थो। जीतरे खोखर आंख दीवी[4] के ओ ओसर फेर मीळसी न्हीं[5]।

ईहुं कहै[6] गावड़ पकड़[7] ने पेसकबज वायो[8] सु बगल लागो। सो दोय आंगल पेली बगल में छुरी नीसरी ने फेर वायो सु छाती में लागी सु करकरा हाडां मै जातो नीसरीयो न माहे मरोड़ीयो[9] सु भांज गयो ने गेलोत वायो सु पेट में लागो। जीतरे रावत सा लड़ीया सु खोकर ने तो ऊपर हीज वाढ़ीयो[10] ने गेलोत ने पावंडा[11] पांचेक ऊपर ईंणा ने हीज मार लीया। ने फोज में हाको[12] हुवो सु मारवाड़ा बजार में फोज में लादो[13] सु मार लीयो।

ने दतुजी कयो—वीसटालु ने रामसिंघजी री फोज ने सारी ने बाढ़[14] कतल कर नाखो। तरे आपाजी कयो—रामसिंघजी ने मारीया तो दरगा में दावणगीर हो। सु तरे रामसिंघजी री फोज तो बची ने चवांण राजसिंघजी ने सलुंबर राव तेजसिंघजी वगेरे मेवाड़ रा हा जीणा रा डेरा ऊपर लोक[15] गयो सो साथ(त)सुधा ने मारीया। दरबार रा उकीलां[16] ने मारीया। वीजे-राम भारथी ने हाथी रे पग बांध गीसायो[17] ने मारीयो।

ने गढ़ में बादळ मेल[18](म्हेल) ऊपर दुरबेणी वाळो[19] बेठो थो जीण मालम कीवी के दीखणीया री फोज में बेदो[20] छे। फोज चढ़ चढ़ दीखणादी आथुणी[21] जाय छे। तरे म्हाराज ही दुरबेणी में दीठो[22]। तरे फुरमायो—बेदो तो मोकलो[23] छे। तरे चुं. साईंदास छांने[24] अरज कीवी—आज आपे ने मारीयो तीण रो बेदो छे।

---

1 गांवों के नाम जो नागोर रियासत में है। 2 छीन लिया। 3 स्नान करने के बाद तुम्हारा फैसला कर दूंगा। 4 आंख से इशारा किया। 5 यह अवसर बाद में नहीं मिलेगा। 6 ऐसा कहकर। 7 गला पकड़ कर। 8 चलाया। 9 अन्दर मरोड़ दिया। 10 तलवार से काट दिया। 11 कदम। 12 हो-हल्ला। 13 पाया। 14 काटकर। 15 सेना। 16 वकीलों को। 17 घसीटा। 18 बादळ महल। 19 दुरबीन वाला। 20 उपद्रव। 21 पश्चिम। देखा। 23 अधिक। 24 चुपके से।

पछे तीजे दीन दीखणी अेक दारू रो पीयोड़ो पादरो[1] दरवाजे आयो। सु देवीसिंघ रे डेरे आयो। तरे उणनु पूछीयो—आज थारी फोज में वेदो फेर छे। तरे उण कयो—आपा सायव ने चुक[2] हुवो। जरे ठीक[3] पड़ी। पछे दीखणी नु रुपीया 5) दीराया ने दारू मीठाई दे ने सीख[4] दीवी।

**जोधपुर किले पर घेरा—**

आपा रो बेटो जनकु जोधपुर फोज सावटी[5] ले आयो। सीवांणची दरवाजे नीसरणीया लगाय हलो[6] कीयो। आदमी 500 पांच सौ मरण गया। पीण स्हेर भीळियो न्हीं[7], गरज सजी न्हीं[8]।

आपो मुवा पछे घेरो घणो सांगड़ो[9] दीयो। तरे म्हाराज फुरमायो—ऊपर वीना फोज उठे न्हीं[10]। तरे सीरदारां कयो—आंपणो ऊपर कुण करे। तरे फुरमायो—रामसिंघजी गेला[11] छे, जीको ही दीखणी आपा ने लाया। सु मैं बारे जावतां हींदु मुसलमांन कने जाय फोज लावां। तरे सीरदारां अरज कीवी—आप पधारीजे। अठे तो मैं क्यु ही काढ़ देवां न्हीं[12]। तरे म्हाराज तयार हुवा।

जवानसिंघ सुरजमलोत रीयां रो, भाटी दोलतसिंघ, सीरदारसिंघ जोधो दुगोली रो, सीरदारसिंघ महेचो थोब रो, करणीदांन बारहठ, खीची गोरधन, प्रो. वीजेराम ने दुजी फुटकर आसामीयां, ईतरा साथे तयार हुवा। खवास, पासवान, असवार पांच सौ सु तयार हुवा। ने माही दरवाजे[13] आय उभा रया। ने जेसो कछवाहो ने अंणदु दोढ़ीदार असवार 200 दोय सो ले दोनुं कांनी असवार 200 उठा[14] था। ज्यां ने हजूर सु रूमाल री आनी दीवी[15] ने ईणा रा घोड़ा हालीया[16]। सो जेसो कछवाहो तो जाय कजीयो[17] कर दीखणीयां री चोकीयां थीं जीके मुंढा आगे कर ने आथूंड़ी जड़ ऊपर ले आया। ने अंणदु कजीयो करने उगी तारकीनजी तांई[18] लायो ने बीच में उतरादो

---

1 सीधा। 2 घोखे से मारा। 3 मालूम। 4 विदाई। 5 पर्याप्त। 6 हमला। 7 रास्ते पर अधिकार नहीं हुआ। 8 उद्देश्य पूर नहीं हुआ। 9 बहुत भारी। 10 घेरा फौज के विना नहीं हटेगा। 11 नादान। 12 यहां पर हम किसी का वश नहीं चलने देंगे। 13 अन्दर वाले द्वार पर एकत्र हुए। 14 सन्नद्ध। 15 रूमाल से संकेत दिया। 16 चले। 17 लड़ाई। 18 पूर्व में तारकीन दरगाह तक।

